व्यापारिक और राजनीतिक स्तरसे सामाजिक और सांस्कृतिक स्तर पर आ जाता है।

वुनियादी तालीमसे स्थूल साधन ही सूक्ष्म साध्य वन जाता है, साहित्य-संस्कृति-कलाका हार्दिक विकास हो जाता है। अशिक्षित मनुष्य भी कवीर और रैदासकी तरह अपनी श्रम-साधनासे ही अन्तर्दृष्टि पा जाता है।

कहा जा सकता है कि गान्धीजीका मार्ग पुराना ग्रामीण मार्ग है। पुराना और नया, ग्रामीण और नागरिक, यह भी तो सम्प्रदायों और देशोंकी तरह ही कृत्रिम विभाजन है। हमें मनुष्यको सम्पूर्ण सृष्टिमें रखकर देखना चाहिए। जीवनके नैसर्गिक नियम सार्वभौमिक और सार्वकालिक हैं। जिससे एक देशका कल्याण होगा उससे सभी देशों, सभी युगोंका कल्याण होगा।

गान्धीजीके विचार तभी कार्यान्वित हो सकते हैं जव सभी देश उन्हें अपना लें। अन्तर्राष्ट्रीय स्थिति यह है कि स्वार्थोंकी प्रतिस्पद्र्धाके कारण कोई भी देश गान्धी-मार्गपर चलनेके लिए तैयार नहीं है, क्योंकि आत्म-निर्माणमें निर्भय और स्वतन्त्र नहीं है। कहनेको युग प्रगतिशील हो गया है, किन्तु उसका मन नहीं वदल सका है। मध्ययुगोंको पारकर संसार अभी पुरानी सीमाओं और प्रवृत्तियोंके ही संशोधन-परिशोधनमें लगा हुआ है। वह प्रयोग-कालसे गुजर रहा है। नैतिक दृष्टिसे आज जैसे गान्धीजीके अनशन और सत्याग्रहकी ओर आकर्षित है वैसे ही कभी आर्थिक दृष्टिसे उनके रचनात्मक कार्योंकी ओर भी आकर्षित हो जायगा। कवि उसी निकटभविष्यमें उपस्थित होकर कहता है :

"ग्राम नहीं वे, नगर नहीं वे,—<br>
मुक्त दिशा औ' क्षणसे;<br>
जीवनकी क्षुद्रता निखिल<br>
मिट गयी मनुज जीवनसे।"

शुभमस्तु.....

काशी,<br>
२० अक्तूबर, सन् १९५९



लेखक

## कृतियाँ

**कविता-संग्रह :**

मोतियोंकी लड़ी, मधु-सञ्चय, परिचय, नीरव, हिमानी ।

**निबन्ध और आलोचना :**

जीवन - यात्रा, हमारे साहित्य-निर्माता, साहित्यिकी, कवि और काव्य, सञ्चारिणी, युग और साहित्य, सामयिकी, धरातल, ज्योति-विहग, प्रतिष्ठान, साकल्य, पद्मनाभिका, आधान, वृन्त और विकास ।

**संस्मरण :**

पथचिह्न, परिव्राजककी प्रजा ।

**उपन्यास :**

दिगम्बर, चारिका ।

# भारतीय ज्ञानपीठ काशी

उद्देश्य

ज्ञानकी विलुप्त, अनुपलब्ध और अप्रकाशित सामग्री
अनुसन्धान और प्रकाशन तथा लोकहितकारी
मौलिक साहित्यका निर्माण




संस्थापक
साहू शान्तिप्रसाद जैन

अध्यक्षा
श्रीमती रमा जैन

मुद्रक—सन्मति मुद्रणालय, दुर्गाकुण्ड रोड, वाराणसी–५